कह कर और वसुदेवजी का हाथ पकड़ कर उद्यान में ले गई और उनसे कहने लगी;--

"इस भरतक्षेत्र में श्रीचन्दन नगर का 'अमोघरेता' राजा था। उसकी चारुमती रानी का आत्मज चारुचन्द्र कुमार था। उस नगर में अनंगसेना वेश्या की पुत्री कामपताका बड़ी सुन्दर एवं आकर्षक थी। एक वार राजा ने एक बड़े यज्ञ का आयोजन किया, जिसमें बहुत-से सन्यासी और तापस आदि आये। उनमें 'कौशिक' और 'तृणबिंदु' नाम के दो उपाध्याय भी थे। उन दोनों ने राजा को कुछ फल दिये। राजा ने उनसे पूछा—"अद्भुत फल कहाँ से लाये?" उन्होंने हरिवंश की उत्पत्ति से सम्वन्धित कल्पवृक्षों का वृत्तांत सुनाया। उस समय राजसभा में कामपताका वेश्या नृत्य करती थी। उसके सौंदर्य और नृत्य-कला से कौशिक उपाध्याय और राजकुमार चारुचंद्र मोहित हो गए। यज्ञ पूर्ण होने के बाद राजकुमार ने कामपताका को अपने भवन में बुलवा लिया। उधर कौशिक उपाध्याय ने राजा के सामने कामपताका की माँग उपस्थित की। राजा ने कहा--"कामपताका श्राविका हो गई है और वह कुमार को वरण कर चुकी है। अब वह तुझे स्वीकार नहीं करेगी।" इस पर क्रुद्ध हो कर कौशिक ने शाप दिया कि—"यदि कुमार उस कामपताका के साथ सम्भोग करेगा, तो अवश्य ही मर जायगा।" राजा को मोह के प्रभाव का विचार आते वैराग्य हो गया। उसने चारुचन्द्र का राज्याभिषेक कर के सन्यास ग्रहण कर लिया और वन में चला गया। उसकी रानी चारुमती भी उसके साथ ही वन में चली गई। उस समय वह अज्ञातगर्भा थी। कुछ कालोपरान्त गर्भ प्रकट हुआ। उसने पति को अवगत कराया। उसके कन्या उत्पन्न हुई। उसका नाम 'ऋषिदत्ता' रखा। वय प्राप्त होने पर किसी चारणमुनि के उपदेश से वह श्राविका हुई। थोड़े ही दिनों में उसकी माता का देहान्त हो गया और वह पिता के साथ ही आश्रम में रहने लगी।"

## प्रियंगुसुन्दरी का वृत्तांत

ऋषिदत्ता अपने पिता के साथ आश्रम में रहती हुई युवावस्था को प्राप्त हुई। उसके समस्त अंग विकसित एवं सौंदर्य सम्पन्न हो गए। एकबार राजा शिलायुध, मृगया के लिए वन में भटकता हुआ आश्रम में चला आया। अमोघरेता उस समय आश्रम में नहीं था। ऋषिदत्ता अकेली थी। शिलायुध और ऋषिदत्ता का मिलन, वेद-मोहनीय का पोषक बना। उस समय वह ऋतु-स्नाता थी। उसने राजा से कहा—"मैं ऋतु-स्नाता हूँ। यदि हमारा मिलन गर्भाधान का कारण बना, तो क्या होगा?" राजा ने कहा—"मैं

श्रावस्ति नगरी का राजा शिलायुध हूँ। यदि तेरे पुत्र उत्पन्न हो, तो उसे ले कर मेरे पास आना। मैं उसे अपना उत्तराधिकारी बनाऊँगा।" इतना कह कर राजा चला गया। ऋषिदत्ता ने पिता के आने पर राजा के आगमन का वृत्तांत सुनाया। गर्भकाल पूर्ण होने पर ऋषिदत्ता के पुत्र का जन्म हुआ। पुत्र-जन्म के बाद ऋषिदत्ता को किसी रोग से मृत्यु हो गई। वह ऋषिदत्ता मैं ही हूँ। मैं ज्वलनप्रभ नागेन्द्र की अग्रमहिषी हुई। मेरी मृत्यु से मेरे पिता, मेरे पुत्र को गोदी में ले कर रुदन करने लगे। मैं अपने पिता और पुत्र की दशा देख कर द्रवित हुई और हिरनी के रूप में पुत्र को स्तनपान कराने लगी। मेरा वह पुत्र 'एणीपुत्र' के नाम से विख्यात हुआ। वह कौशिक तापस मर कर मेरे पिता के आश्रम में ही दृष्टि-विष सर्प हुआ। उसने मेरे पिता को डस लिया। किन्तु मैंने पहुँच कर विष उतारा और सर्प को बोध दिया। सर्प मेरे उपदेश से प्रभावित हुआ और शुभ भावों में आयु पूर्ण कर 'बल' नामक देव हुआ।

मैं ऋषिदत्ता का रूप धारन कर और पुत्र को ले कर श्रावस्ति नगरी के राजा शिलायुध के पास गई। किंतु शिलायुध पुत्र को नहीं पहिचान सका। मैंने पुत्र को उसके पास रख दिया और स्वयं अंतरिक्ष में रह कर राजा को समझाने लगी; —

"देख राजा! तू मृगया करते हुए आश्रम में पहुँचा था........ .......... उससे इस पुत्र का जन्म हुआ। इसके जन्म के बाद रोग-ग्रस्त हो कर ऋषिदत्ता मर गई और इन्द्रानी हुई। मैं वही हूँ। मैंने तेरे इस पुत्र का पालन किया। स्मरण कर और अपने इस पुत्र को सम्भाल।"

राजा की स्मृति जाग्रत हुई। उसने पुत्र को उठा कर छाती से लगाया। मैं अपने स्थान चली गई। राजा ने उसी समय पुत्र का राज्याभिषेक किया और संसार की विचित्र दशा देख कर, वैराग्य प्राप्त कर प्रव्रजित हो गया। वह संयम का पालन कर स्वर्गवासी देव हुआ। एणीपुत्र राजा ने सन्तान प्राप्ति के लिए तेले की तपस्या कर के मेरी आराधना की। मेरे निमित्त से उसके एक पुत्री हुई। प्रियंगुमंजरी वही है। उसने स्वयंवर में आये हुए सभी राजाओं की उपेक्षा कर दी। सभी राजाओं ने एणीपुत्र राजा पर हमला कर दिया। किन्तु मेरी सहायता से एणीपुत्र की विजय हुई और सभी राजा हार कर भाग गए। वही प्रियंगुमंजरी तुम पर आसक्त हुई और तुम्हें प्राप्त करने के लिए उसने मेरी आराधना की। मेरी ही आज्ञा से द्वारपाल ने तुम्हें निमन्त्रण दिया था। किन्तु तुम्हें विश्वास नहीं हुआ और तुम नहीं गए। अब कल तुम वहाँ जाना। तुम्हें द्वारपाल बुलाने आएगा। तुम उस राजकुमारी का पाणीग्रहण कर लेना। यदि तुम्हें किसी प्रकार के वरदान की आवश्यकता हो, तो बोलो।"

देवी की बात सुन कर वसुदेवजी ने कहा—'जब मैं आपको स्मरण करूँ, तब अवश्य पधारें।' देवी ने वसुदेवजी की बात स्वीकार की और अपने स्थान पर चली गई। दूसरे दिन द्वारपाल के बुलाने पर वसुदेवजी प्रियंगुसुन्दरी के स्थान पर गए और वहीं गन्धर्व-विवाह कर लिया। इसके बाद अठारहवें दिन द्वारपाल ने राजा को इस गन्धर्व-विवाह की सूचना दी। राजा, पुत्री और जामाता को अपने साथ राज-भवन में ले आया।

## सोमश्री से मिलन और मानसवेग से युद्ध

वैताढ्य पर्वत पर गंधसमृद्ध नाम का नगर था। गंधारपिंगल वहाँ का शासक था। उसके प्रभावती नाम की पुत्री थी। वय-प्राप्त होने पर वह देशाटन करती हुई सुवर्णाभ नगर आई। वहाँ अचानक उसका रानी सोमश्री से मिलना हो गया। वे दोनों स्नेह-बन्धन में बन्ध गई। सोमश्री को पति-विरह से खेदित जान कर प्रभावती बोली—"सखी! तू चिन्ता मत कर। मैं अभी जाती हूँ और तेरे पति को ले कर शीघ्र लौटूंगी। मैं वेगवती जैसी वञ्चक नहीं हूँ। तू चिन्ता छोड़ दे।" इतना कह कर वह श्रावस्ति नगरी गई और वसुदेवजी को ले आई। वसुदेवजी को मानसवेग की ओर से भय था ही। इसलिए वे सावधानी पूर्वक सोमश्री के साथ रहे। कुछ दिन बाद मानसवेग ने वसुदेव को देखा और तत्काल उन्हें पकड़ लिया, किन्तु इससे उत्पन्न कोलाहल से आकर्षित हो कर, कई वृद्धजन वहाँ आये और उन्होंने वसुदेव को मुक्त कराया। अब वसुदेव और मानसवेग के साथ सोमश्री के सम्बन्ध में विवाद होने लगा। दोनों पक्ष सोमश्री पर अपना-अपना दावा करने लगे। समाधान नहीं होने पर दोनों वहाँ से चल कर वैजयंती नगरी के शासक राजा बलसिंह के पास, न्याय कराने के लिए आए। वहाँ सूर्पक आदि भी पहुँच गए। मानसवेग ने कहा—"सोमश्री सब से पहले मेरे मन में बसी हुई थी। मैंने इसे अपनी मान लिया था, किन्तु वसुदेव ने चालबाजी से उसको प्राप्त कर लिया। अतएव सोमश्री मुझे मिलनी चाहिए। दूसरी बात यह है कि यह व्यक्ति बड़ा चालाक और धोखा-बाज है। इसने मेरी आज्ञा प्राप्त किये बिना ही छलपूर्वक मेरी बहिन वेगवती को प्राप्त कर, उसके साथ लग्न कर लिया। यह बड़ा धूर्त है। इसे इसकी धूर्तता का दण्ड भी मिलना चाहिए।

वसुदेव ने कहा:—"मैंने सोमश्री के साथ लग्न किये हैं। इसके पिता और माता ने अपनी और सोमश्री की इच्छा से मुझे अपनी पुत्री प्रदान की है। मैंने विधिवत् विवाह

किया × । अतएव मैं ही सोमश्री का पति हूँ। मानसवेग दुराचारी है, अनधिकारी है। इसे दुराचरण में प्रवृत्त होने का दण्ड मिलना ही चाहिए। और वेगवती ने तो खुद ने मेरे साथ छलपूर्वक, सोमश्री का रूप धारण कर के लग्न किये हैं ●। अतएव उसके लिए मुझे दोषी वताना असत्य है। वेगवती स्वयं इस दुराचारी के दुराचार की साक्षी देगी। जिस अधम ने छलपूर्वक सोमश्री का अपहरण किया है, वह कठोर दण्ड का पात्र है।

न्याय वसुदेव के पक्ष में हुआ और मानसवेग झूठा सिद्ध हुआ। किन्तु उसने न्याय का आदर नहीं किया और वसुदेव से युद्ध करने के लिए तत्पर हो गया। नीलकंठ † अंगारक‡ और सूर्पक§ आदि भी उसके सहायक हुए। वसुदेवजी को वेगवती की माता अंगारवती ने, दिव्य धनुष और दो तूणीर दिये और प्रभावती ने प्रज्ञप्ति विद्या दी। विद्या और दिव्यास्त्र से सन्नद्ध हो कर वसुदेवजी युद्ध करने लगे। उनके उग्र पराक्रम से थोड़ी देर में ही शत्रुदल पराजित हो गया। मानसवेग को बन्दी वना कर वसुदेव ने रानी सोमश्री के चरणों में डाला, किन्तु अंगारवती के आग्रह से उसे बन्धन-मुक्त कर दिया। अव तो मानसवेग, वसुदेव का सेवक वन कर रहने लगा। वे सभी विमानारूढ़ हो कर महापुर आये और वहाँ सुखपूर्वक रहने लगे।

## सूर्पक द्वारा वसुदेव का हरण

सूर्पक के मन में वसुदेव के लिए वैर की ज्वाला अव तक जल रही थी। उसने एकदिन अश्व का रूप धारण किया। आकर्षक अश्व ने वसुदेव को ललचाया। वे उस पर सवार हुए। अश्व भागा, वन में पहुँच कर तो वह उड़ने लगा। वसुदेव समझ गए कि यह किसी शत्रु का षड्यन्त्र है। उन्होंने उसके मस्तक पर जोरदार प्रहार किया। अश्व ने वसुदेव को अपनी पीठ पर से नीचे गिरा दिया। सद्भाग्य से वसुदेवजी गंगानदी में गिरे। नदी पार कर के वे किनारे पर रहे हुए एक सन्यासी के आश्रम में पहुँचे। उन्होंने देखा—आश्रम में एक स्त्री अपने गले में हड्डियों की माला धारण कर के खड़ी है। पूछने पर सन्यासी ने वताया कि 'यह स्त्री जितशत्रु राजा की नन्दिसेना रानी और जरासंध की पुत्री है। इसे एक सन्यासी ने वशीभूत कर लिया था। उस सन्यासी को राजा ने मार डाला, किन्तु मन्त्रयोग से प्रभावित यह स्त्री, अव तक उस सन्यासी की अस्थियों को धारण करती है।"

× देखो—पृ. ३००। ● पृ. ३०२। † पृ. २९६। ‡ पृ. २८३। § पृ. ३०२।

वसुदेवजी ने अपने मन्त्रवल से उस स्त्री के कामण छुड़ा दिये। वसुदेव की इस सफलता से प्रभावित हो कर जितशत्रु राजा ने अपनी वहिन केतुमति का वसुदेव से लग्न कर दिया।

इस घटना के समाचार सुन कर जरासंध के दूत ने जितशत्रु राजा से कहा— "रानी को सन्यासी के प्रभाव से मुक्त करने वाले महानुभाव से, महाराजा जरासंधजी मिलना चाहते हैं। इसलिए इन्हें उनकी सेवा में भेजें।" राजा ने वसुदेवजी को रथारूढ़ कर भेजा। वहाँ पहुँचते ही नगर-रक्षक ने उन्हें बन्दी बना लिया। उन्होंने कारण बताया 'किसी ज्ञानी ने उन्हें कहा था कि—"तुम्हारी वहिन नन्दिसेना को सन्यासी के कामण से मुक्त करने वाले पुरुष का पुत्र ही तुम्हारी मृत्यु का कारण बनेगा।" इस भविष्यवाणी का सम्बन्ध तुम से है। तुम्हारा पुत्र महाराज का घातक बनेगा। इसलिए हम तुमको ही समाप्त कर दें कि जिससे महाराज का वह शत्रु उत्पन्न ही नहीं हो।" वे लोग वासुदेवजी को वध-स्थल पर ले गए। वहाँ मारक लोग तैयार ही थे।

उस समय गन्धसमृद्ध नगर के राजा गन्धारपिंगल ने किसी विद्या के द्वारा अपनी पुत्री प्रभावती को वरण करने वाले वसुदेव का परिचय प्राप्त कर, प्रभावती की धात्रीमाता भगीरथी को भेजा। भगीरथी तत्काल वध-स्थल पर आई और विद्यावल से वसुदेव को मुक्त करवा कर ले गई। प्रभावती के साथ वसुदेवजी के लग्न हो गए। वहाँ अन्य कन्याओं के अतिरिक्त कुमारी सुकोशला के साथ भी वसुदेवजी के लग्न हुए। वे सुखपूर्वक अपना समय व्यतीत करने लगे।

## हंस-कनकवती संवाद

भरतक्षेत्र में पेढालपुर नामक नगर था—विद्याधरों के भव्य नगर जैसा। भव्य भवनों, प्रासादों, अट्टालिकाओं, गृहोद्यानों, वाटिकाओं और ऋद्धि-सम्पत्ति से सुशोभित एवं दर्शनीय था। वहाँ सभी ऋतुएँ अनुकूल रह कर जन-जीवन को सुखमय बनाती थी। न्याय-नीति तथा धर्म में तत्पर महाराजा हरिश्चन्द्र वहाँ के शासक थे। उनके उत्तम चरित्र एवं निष्पक्ष न्याय की यशोपताका संसार में फहरा रही थी। लज्जा, शील एवं उत्तम गुणों से युक्त महारानी लक्ष्मीवती, राजा की प्राणवल्लभा थी। महारानी से एक पुत्री का जन्म हुआ।

कनकवती का शरीर विद्युत्-प्रभा के समान देदीप्यमान, आकर्षक, मोहक यावत् सुन्दर था। वह देवलोक से च्यव कर आई थी। पूर्वभव में वह महाऋद्धिशाली कुबेर देव की अग्रमहिषी थी। यहाँ भी उसकी देह-कांति सर्वोत्तम एवं सर्वाकर्षक थी। देवांगना पर अत्यंत प्रीति होने के कारण जन्म-समय कुबेर ने कनक-वृष्टि की थी। इसी निमित्त राजा ने पुत्री का नाम 'कनकवती' रखा। कनकवती क्रमशः विकसित और सभी कलाओं में प्रवीण हो, यौवनवय को प्राप्त हुई। महाराजा ने पुत्री के योग्य वर की बहुत खोज की। अंत में निराश हो कर स्वयंवर समारोह का अयोजन किया।

किसी समय राजकुमारी अपने प्रमोद-कक्ष में बैठी थी कि अकस्मात् एक राजहंस आ कर खिड़की पर बैठ गया। हंस अत्यंत श्वेत वर्ण का सुन्दर था। उसकी आँखें, चोंच और चरण लाल थे। उसके कंठ में सोने की माला थी। उसकी बोली बड़ी मधुर एवं सुहावनी थी। हंस को देख कर कुमारी समझ गई कि 'यह हंस, किसी विशिष्ट व्यक्ति द्वारा पालित है। उसी ने इसे आभूषण पहिनाये हैं।' कुमारी ने चतुराई से हंस को पकड़ लिया। हंस के रूप और कोमलता पर मोहित हो कर राजकुमारी ने अपनी सखी को हंस को बन्द करने के लिए पिंजरा लाने का आदेश दिया। यह सुन कर हंस बोला;—

"राजकुमारी ! तू समझदार एवं चतुर है। मुझे पिञ्जरे में बन्द करने से तुझे कोई लाभ नहीं होगा। मुझे खुला ही रहने दे। मैं तेरा हितैषी हूँ और तुझे एक प्रियजन का शुभ सन्देश देने आया हूँ ?'

हंस की मानुषी-वाणी सुन कर कुमारी चकित हो कर बोली;—

"हंस ! तू विलक्षण जीव है। कौन है मेरा वह प्रियजन, जिसका तू मुझे शुभ सन्देश देने आया है ?"

"सुन्दरी ! विद्याधर-पति कोशल नरेश की सुकोशला पुत्री के युवक पति, यादव-कुल-तिलक, कुमार वसुदेव ही वे श्रेष्ठ पुरुष-रत्न हैं, जो रूप, गुण और कलाओं में सर्वोत्तम हैं। उनके जैसा श्रेष्ठ पुरुष अन्य कोई नहीं है। जिस प्रकार तू स्त्रियों में श्रेष्ठ रत्न है, वैसे वसुदेव भी अनुपम पुरुष-रत्न हैं। मैंने तुम दोनों की जोड़ी उपयुक्त समझ कर, वसुदेव से तुम्हारी प्रशंसा की और उनके मन में तुम्हारे प्रति अनुराग उत्पन्न किया। वे तुम्हारे स्वयंवर में आवेंगे। स्वयंवर-सभा में आये हुए अन्य प्रत्याशी राजाओं में उनका रूप एवं तेज विशिष्ट होगा। जिस प्रकार तारा-मण्डल में चन्द्रमा श्रेष्ठ है, उसी प्रकार उस सभा में वसुदेव श्रेष्ठ पुरुष होंगे। तू उन्हें पहिचान कर उन्हीं का वरण करना। बस अब मुझे छोड़ दे। मैं तेरे हित में कार्य करूंगा।"

हंस की वाणी से कनकवती प्रसन्न हुई। उसे भी अपने लिए हंस को मुक्त करना हितकारी लगा । उसने सोचा—'यह हंस कोई मामुली पक्षी नहीं होगा। पक्षी के रूप में कोई विशिष्ट आत्मा है।' उसने हंस को छोड़ दिया। हंस उड़ गया और आकाश में रह कर कुमारी के पास एक चित्रपट डाला, जिसमें वसुदेवजी का रूप आलेखित था। हंस आकाश में रह कर बोला—

"भद्रे ! इस चित्र में उस विशिष्ट युवक का रूप उतारा गया है। इसे भली प्रकार देख कर ध्यान में जमा ले। यही पुरुष स्वयंवर में आएगा।"

कनकवती चित्र देख कर प्रसन्न हुई और बोली;—

"भव्यात्मा ! आप कौन हैं ? मैं नहीं मानती कि आप पक्षी हैं। अवश्य ही आप कोई महापुरुष हैं, या देव हैं और मेरे हित के लिए आपने रूप परिवर्त्तन कर के यह कष्ट उठाया है।"

राजकुमारी ने देखा—उस हंस पर एक खेचर पुरुष सवार है। वेश और आभूषण से वह सुशोभित है और देवपुरुष के समान दिखाई देता है। उसने कहा—"मैं चन्द्रातप नामक खेचर हूँ और तेरे भावी पति की सेवा में रहता हूँ। हां, कुमार वसुदेव यहाँ स्वयंवर में, दूसरे व्यक्ति के दूत बन कर, तुम्हारे पास आवेंगे। तुम सावधान रहना, भुलावे में मत आना। मैने चित्रपट तुम्हारी सावधानी के लिए ही दिया है।"

खेचर चला गया। राजकुमारी ने सोचा—सद्भाग्य से ही मुझे ऐसा दैविक-सन्देश प्राप्त हुआ है। वह अनिमेष नयनों से चित्र देखने लगी। मोहावेग में विरह-पीड़ित हो कर वह निःश्वास लेने लगी। कभी उस चित्र को मस्तक पर चढ़ाती और कभी हृदय से लगाती। उसके सोच-विचार का विषय, वसुदेव कुमार ही बन गया था।

चन्द्रातप, कनकवती के पास से विदा हो कर, विद्याधर नगर गया और विद्या-शक्ति से उसी रात्रि वसुदेवजी के शयन-कक्ष में पहुँचा। वसुदेवजी निद्रामग्न थे। चन्द्रातप उनके पाँव दबाने लगा। वसुदेव जागे। चन्द्रातप ने एकान्त में वसुदेव को कनकवती का सन्देश सुनाते हुए कहा—"कनकवती आपके विरह में तड़प रही है। मैने आपका चित्र बना कर उसे दिया था। चित्र देख कर वह अत्यन्त प्रसन्न हुई। उसे मस्तक और हृदय से लगाया। वह आप ही के विचारों में मग्न हो गई। आगामी शुक्ल-पक्ष की पञ्चमी के दिन [illegible] होगा। आज कृष्णपक्ष की दसवीं तिथि है। आपको वहाँ यथास[illegible] सुन्दरी आपकी प्रतीक्षा में ही है।"

—"मैं स्वजनों की अनुज्ञा ले कर सायंकाल के समय प्रस्थान करूँगा। तुम मुझे प्रमोद बन में मिलना। वहाँ से अपन साथ ही चलेंगे।"

# वसुदेव पर कुबेर की कृपा × कनकवती से लग्न

स्वजनों की आज्ञा ले कर वसुदेव पेढालपुर पहुँचे। हरिश्चन्द्र नरेश ने वसुदेव का स्वागत-सत्कार किया और उन्हें लक्ष्मीरमण उद्यान के भवन में ठहराया। उद्यान अत्यन्त रमणीय था। वसुदेव उद्यान की शोभा देख ही रहे थे कि वहाँ एक रत्न-जड़ित देव-विमान उतरा। वसुदेव को ज्ञात हुआ कि यह 'कुबेर नामक वैमानिक देव' का विमान है। विमान रुका। विमान में बैठे हुए देव की दृष्टि वसुदेव पर पड़ी। देव ने सोचा—'यह मनुष्य कोई अलौकिक प्रतिभा वाला है। इस प्रकार की आकृति भूचर मनुष्यों में तो क्या, विद्याधरों और देवों में भी नहीं मिलती। वास्तव में यह कोई उत्तम भाग्यशाली पुरुष है। देव ने ज्ञानबल से वसुदेव को पहिचाना, फिर संकेत कर के अपने पास बुलाया। वसुदेव चल कर देव के निकट आये और प्रणाम किया। देव ने उचित सत्कार के बाद कहा;—

"महाशय! आपके योग्य ही मेरा एक काम है। मैं चाहता हूँ कि आप मेरे दूत बन कर राजकुमारी के पास जावें और उसे मेरा सन्देश देवें कि—

"देवेन्द्र के उत्तर-दिशा के लोकपाल कुबेर (जो वैश्रमण कहलाते हैं) तुम्हें चाहते हैं। पूर्वभव में तुम कुबेर की प्रिय देवांगना थीं। तुम्हारे स्नेह के कारण वे यहां आये हैं। स्वयंवर में तुम उन्हें ही अपना पति बनाना। मानुषी होते हुए भी कुबेर तुम्हें देवी के समान ही स्वीकार करेंगे।"

"मेरी ओर से तुम यह सन्देश, कनकवती को दो और उसे मेरे अनुकूल बनाओ। मेरे प्रभाव से तुम दूसरों से अदृश्य रह कर कनकवती तक पहुँच सकोगे।"

वसुदेव अपने आवास में आये और राजसी-वेशभूषा उतार कर, दूत के योग्य साधारण वस्त्र पहिने और राज्य के अन्तःपुर में आये। कनकवती के स्वयंवर की हलचल वहाँ भी बहुत थी। दास-दासियाँ इधर-उधर जा-आ रही थी। वे बिना रोक-टोक के अन्तःपुर में पहुँचे। दासियों की बातचीत और गमना-गमन से अनुमान लगा कर, वे राजकुमारी की ओर बढ़ रहे थे। एक दासी ने दूसरी दासी से पूछा—"राजकुमारी अभी कहाँ है? क्या कर रही है?" उसने कहा—"वे अपने कक्ष में अकेली बैठी है।" यह बात सुन कर

वसुदेव उसी ओर गए और राजकुमारी के समक्ष पहुँच गए। उस समय राजकुमारी चित्र देखने में तन्मय हो रही थी। वसुदेव पर दृष्टि पड़ते ही वह स्तब्ध रह कर, अपलक देखती रही—कभी चित्र को और कभी वसुदेव को। अचानक ही अपनी इष्ट-सिद्धि देख कर उसकी प्रसन्नता का पार नहीं रहा। वह वसुदेव का सत्कार करने उठी और बोली;—

"हृदयेश्वर ! मैं कितनी भाग्यशालिनी हूँ कि आप अनायास घर बैठे ही मुझे प्राप्त हो गए। मेरे मनोरथ सफल हुए। देव ने मुझे आपका जो सन्देश दिया था, वह पूर्ण रूप से सत्य सिद्ध हुआ।"

"भद्रे ! मैं तुम्हारा पति नहीं। मैं तो तुम्हारे पति का सन्देशवाहक दूत हूँ। तुम्हारे पुण्य अत्यंत प्रबल है। तुम मनुष्य नहीं, एक महान् वैभवशाली देव की पत्नी होगी। तुम्हें पहले जो सन्देश मिला था, वह मेरे लिए नहीं, इन्द्र के लोकपाल कुबेर के लिए था। वे यहाँ आये हैं। मैं तुम्हें उनका सन्देश सुनाने आया हूँ। तुम स्वयंवर में उन्हें वरण कर के, उनकी पटरानी बनो"—वसुदेव राजकुमारी को समझाने लगे।

"महाभाग ! वे कुबेर देव, अब मेरे लिए आदर-सत्कार के योग्य हैं। उन्होंने स्नेह-वश मेरी वर्तमान दशा की ओर नहीं देखा होगा। आप स्वयं सोचिये कि कहाँ तो वे वैक्रिय-शरीरी देव, और कहाँ मैं हाड़-मांसादि युक्त दुर्गन्धमय औदारिक शरीरधारिणी नारी ? उनका मेरा सम्बन्ध कैसे हो सकता है ? मैं समझती हूँ कि आपको दूत बनाना भी कदाचित् किसी सुखद उद्देश्य से हो !"

—"शुभे ! तुम्हें देव की अवगणना नहीं करनी चाहिए। इसका परिणाम हितकारी नहीं होगा, कदाचित् तुम्हें अनिष्ट परिणाम भोगना पड़े। तुम्हें ज्ञात होगा कि ऐसी अवगणना का फल 'दवदन्ती' (दमयंती) के लिए कितना अनिष्टकारी हुआ था ? सोचो और अपने निर्णय पर पुनः विचार करो"—वसुदेव ने कुमारी को समझाया।

—"आपके द्वारा "कुबेर" नाम सुनते ही मेरे मन में उनके प्रति आकर्षण बढ़ा। मैं भी सोचती हूँ कि मेरा उनसे पूर्वभव का कोई सम्बन्ध है। फिर भी भव-सम्बन्धी अनुलंघनीय विपरीतता की उपेक्षा कैसे हो सकती है ? मैं उनका आदर-सत्कार कर सकती हूँ, किंतु पति के रूप में स्वीकार नहीं कर सकती। आप इस विषम स्थिति की ओर उनका ध्यान खिचेंगे, तो वे अवश्य समझ जाएँगे। हृदयेश्वर ! आप ही मेरे पति हैं। आपने मेरे हृदय में स्थान पा लिया है। अब वह स्थायी ही रहेगा। इस हृदय में पति-भाव से अब कोई प्रवेश नहीं कर सकता। मेरी वरमाला आज आप ही के कण्ठ में आरोपित होगी"—कनकवती ने अपना निर्णय सुना दिया।

वसुदेव लौटे और अदृश्य रह कर ही बाहर निकले। कुबेर को राजकुमारी का अभिप्राय सुनाने लगे। कुबेर ने उन्हें रोक कर कहा—

"मैं सब समझ गया हूँ। वास्तव में तुम उत्तम पुरुष हो। तुमने निर्दोष भाव से अपने कर्त्तव्य का पालन किया। मैं तुम्हारे सरल एवं निष्कपट भाव से प्रसन्न हूँ।"

देव ने वसुदेवजी पर तुष्ट हो कर उन्हें 'सुरेन्द्रप्रिय' गन्ध से सुवासित ऐसे दो देव-दूष्य (वस्त्र), 'सूरप्रभ' नामक सिरोरत्न (मुकुट) 'जलगर्भ' नामक कुण्डलजोड़ी, 'शशि-मयूख' नामक दो केयूर (भुजबन्ध) 'अर्धशारदा' नाम की नक्षत्रमाला (२७ मोतियों का हार), सुदर्शन मणि से जड़ित दो कड़े, 'स्मरदारुण' नामक कटिसूत्र, दिव्य पुष्पमालाएँ और दिव्य विलेपन दिये। उन सभी आभूषणों को धारण कर के वसुदेवजी, दूसरे कुबेर दिखाई देने लगे। वसुदेव का ऐसा दिव्यरूप देख कर राजा और सभी लोग मुग्ध हुए। राजा हरिश्चन्द्र ने, स्वयंवर-सभा में पधारने की देवराज कुबेर से प्रार्थना की। कुबेर अपने विमान सहित स्वयंवर-स्थल पर आये। वे अपनी देवांगनाओं के साथ सिंहासन पर बैठे थे। उनके समीप ही वसुदेव बैठे थे। सभा में बहुत-से राजा अपने-अपने सिंहासन पर बैठे थे। कुबेर ने अर्जुन-स्वर्ण से बनी हुई अपनी नामांकित मुद्रिका वसुदेव को दी, जिसे पहनते ही दूसरों के लिए वे कुबेर की ही मूर्ति के समान दिखाई देने लगे।

राजकुमारी स्वयंवर-मण्डप में आई। उसने श्वेत वस्त्र धारण किये थे। वह लक्ष्मी देवी के समान सुसज्ज थी। अनेक सखियों, दासियों और धात्रिमाता से घिरी हुई और हाथ में माला लिए हुए वह आगत राजाओं और राजकुमारों का परिचय पाती हुई आगे बढ़ने लगी। उसने सभी राजाओं और राजकुमारों को देख लिया, किंतु वसुदेव दिखाई नहीं दिये। वह उदास हो कर, स्तब्धतापूर्वक खड़ी रही। उसने जब किसी को भी वरण नहीं किया, तो सभी प्रत्याशी विचार करने लगे—'क्या हम सब अयोग्य हैं? हम में से कोई भी इसको नहीं भाया? क्या यह आयोजन व्यर्थ रहेगा और यह कुमारी अविवाहित ही रह जायगी?' इस प्रकार के संकल्प-विकल्प उनके मन में उठने लगे। कुमारी सोचती थी—"हृदयेश कहाँ छुप गए? यहाँ क्यों नहीं आए? क्या मेरी समस्त आशाएँ निष्फल जायगी? हा, मेरा हृदय क्यों नहीं फटता? मृत्यु क्यों नहीं आती?" इस प्रकार निराशा-पूर्वक चिन्तन करते उसकी दृष्टि लोकपाल कुबेर पर पड़ी। उसने कुबेर की वन्दना की और विनती करने लगी;—

हा, देव! मैं आपकी पूर्वभव की प्रिया हूँ। आपने यदि मेरे साथ यह छल किया

हो, तो मुझे क्षमा करें। मुझे लगता है कि मुझे संतप्त करने के लिए ही आपने हृदयेश को अदृश्य किये हैं। मुझ पर दया करो—देव !

कुबेर ने हँस कर वसुदेव से कहा—"यह कुबेरकान्ता मुद्रिका अंगुली में से निकाल दो।" अंगुठी निकालते ही कुमारी को वसुदेव दिखाई दिये। कुमारी की उदासी विलीन हो गई। उसने हर्षावेग युक्त वसुदेवजी के निकट आ कर माला पहिनाई। कुबेर की आज्ञा से देवों ने दुंदभी-नाद किया। अप्सराएँ मंगल गीत गाने लगी। दिव्य वृष्टि हुई और वसुदेव के साथ राजकुमारी कनकवती का लग्न हो गया।

## नल-दमयंती आख्यान—कुबेर द्वारा

विवाहोपरान्त वसुदेव ने लोकपाल कुबेर से पूछा—"देवलोक छोड़ कर यहाँ आने का आपका प्रयोजन क्या है ?" देव ने कहा;—

"इस जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र में, अष्टापद पर्वत के निकट 'संगर' नाम का एक नगर था। वहाँ मम्मण नरेश था और वीरमती रानी थी। धर्मविहीन और मलिन मानस राजा और रानी किसी दिन आखेट के लिए बन में गए। उधर से कुछ सन्त-महात्मा आ रहे थे। उनका शरीर मैल्युक्त था। राजा की दृष्टि एक मुनि पर पड़ी। मलिन-गात्र मुनि को देखते ही राजा को विचार हुआ—'यह साधु मेरे लिए अपशकुन हैं। आज मुझे मृगया में सफलता नहीं मिलेगी।' राजा ने कुपित हो कर साधु को बन्दी बना लिया। आखेट कर के लौटने पर राजा को बन्दी मुनि का स्मरण हो आया। उसने बारह घंटे के बाद उन्हें मुक्त किया और निकट बुला कर मुनि का परिचय पूछा। मुनिवर ने पाप का दुःखद फल और धर्म का महाफल बताते हुए राजदम्पति को धर्मोपदेश दिया और अभयदान का महत्व समझाया। राजा-रानी पर मुनिराज के धर्मोपदेश का कुछ प्रभाव पड़ा। उन्होंने मुनिवर को आहार-पानी प्रतिलाभित किया और एक उत्तम स्थान पर ठहरने का निवेदन किया। फिर तो राजा प्रतिदिन सन्त-संगति करता रहा और यथावसर मुनिवर को प्रति-लाभित भी करता रहा। राज दम्पति ने धर्म-रंग में रंग कर श्रावक-व्रत धारण किये। मुनिराज विहार कर गए। राजा-रानी धर्म का रुचिपूर्वक पालन करने लगे। धर्म का आचरण करते हुए मृत्यु पा कर वे देवलोक में दम्पति रूप से उत्पन्न हुए।

मम्मण राजा का जीव देव-भव पूर्ण कर के इसी भरतक्षेत्र के पोतनपुर नगर में 'धन्य' नाम का अहीर-पुत्र हुआ। वह भाग्यशाली था। वीरमती रानी का जीव भी

अहीर जाति में उत्पन्न हो कर धन्य की 'धूसरी' नामक पत्नी हुई। धन्य, वन में भैंस चराने जाता। वर्षाऋतु में धन्य, भैंस चराने गया। वर्षा जोरदार हो रही थी। उसने अपने बचाव के लिए छाता लगा लिया था। आगे चलते एक तपस्वी महात्मा ध्यानारूढ़ खड़े दिखाई दिये। उन पर वर्षा का पानी पड़ रहा था। शीतल वायु से शरीर काँप रहा था। धन्य के हृदय में अनुकम्पायुक्त भक्ति उत्पन्न हुई। वह तत्काल अपना छाता, महात्मा पर लगा कर खड़ा हो गया। इससे तपस्वी मुनि के परीषह में कमी हुई। वृष्टि दीर्घ काल तक होती रही और धन्य भी उसी भाव से छाता ताने खड़ा रहा। महात्मा का ध्यान पूर्ण हुआ और वर्षा भी रुक गई। धन्य ने मुनिराज को वन्दना-नमस्कार कर निवेदन किया,—"महर्षि! यह वर्षा लगातार सात दिन से हो रही है। आप सात दिन से यहाँ निराहार रहे। आप का शरीर अशक्त हो गया है। आप मेरे भैंसे पर बैठें और गांव में पधारें।" मुनिवर ने कहा;—"भद्र! साधु तो अपने पाँवों से ही चलते हैं, किसी भी वाहन पर नही बैठते। हमारा अहिंसा-धर्म, किसी भी जीव को किंचित् मात्र भी कष्ट देने का निषेध करता है। इसलिए मैं पैदल ही चलूंगा" मुनिराज और धन्य धीरे-धीरे चल कर नगर में पहुँचे। धन्य ने महात्मा से निवेदन किया;—"आप थोड़ी देर यहाँ ठहरिये, मैं भैंसों को दुह कर अभी आता हूँ।" मुनिराज रुक गए। भैंसे दुह कर धन्य ने मुनिवर को पर्याप्त दूध का दान कर पारणा कराया और एक स्थान में ठहराया। वर्षा समाप्त होने पर मुनिराज वहाँ से विहार कर गए।

धन्य अहीर अपनी पत्नी के साथ श्रावक-व्रत का पालन करने लगा। कालान्तर में वे संसार का त्याग कर सर्वविरत बने और उदय भाव की विचित्रता से वे हिमवंत क्षेत्र में युगल रूप से उत्पन्न हुए। युगलिक आयु पूर्ण कर देवलोक में पति-पत्नी हुए। धन्य का जीव देवायु पूर्ण कर इस भरत क्षेत्र के कोशल देश की कोशला नगरी के इक्ष्वाकु-वंशीय निषध नरेश की सुन्दरा रानी की कुक्षि में पुत्र रूप से उत्पन्न हुआ। उसका नाम 'नल' रखा गया। नल के कुबेर नाम का छोटा भाई भी था। धूसरी का जीव, देव-भव पूर्ण कर के विदर्भ देश के कुण्डिन नगर के राजा भीमरथ की पुष्पदंती रानी की कुक्षि में उत्पन्न हुआ। रानी ने उस रात्रि को स्वप्न में, दावाग्नि से प्रेरित एक श्वेत वर्ण के हाथी को राजभवन में प्रवेश करते हुए देखा। रानी ने अपना स्वप्न राजा को सुनाया। राजा ने कहा— "देवी! कोई पुण्यात्मा तुम्हारे गर्भ में आया है।"

राजा और रानी, भवन-वाटिका में विचरण कर विनोद कर रहे थे कि एक श्वेत वर्ण का हाथी, कहीं से आ कर उनके पास खड़ा रहा और दोनों को सूंड से उठा कर

अपनी पीठ पर चढ़ा लिया। फिर वह नगर में भ्रमण कर राजभवन के पास आया और राज-दम्पति को अपनी पीठ पर से उतार कर हस्तीशाला में चला गया।

गर्भकाल पूर्ण होने पर शुभ घड़ी में रानी के एक पुत्री का जन्म हुआ। कन्या शुभ लक्षणवाली, सुन्दर एवं मनोरम थी। उसके ललाट पर जन्म से सहज ही तिलक शोभायमान हो रहा था। गर्भ में आते ही माता ने स्वप्न में, दावानल से भयभीत हो कर राजभवन में आये हुए श्वेत दन्ती (हाथी) को देखा था। इस स्वप्न के आधार पर पुत्री का नाम 'दवदन्ती' रखा, जिसे बाद में 'दमयंती' भी कहने लगे। ज्यों-ज्यों कन्या बढ़ती गई, त्यों-त्यों उसका रूप-सौन्दर्य और आभा विकसित होती गई। वह अपनी सोतेली माताओं, बहिन-बन्धुओं और राजभवन के लोगों में सर्वप्रिय बन गई। उसके जन्म के पश्चात् राजश्री में भी वृद्धि हुई और राजा का प्रभाव भी बढ़ गया।

योग्य-वय में दमयंती ने स्त्री-योग्य कलाओं का अभ्यास किया। उसका धर्मशास्त्र का अभ्यास भी असाधारण था। वह कर्मप्रकृति, नवतत्त्व और स्याद्वाद आदि विषयों की असाधारण ज्ञाता थी। पुत्री के तत्त्व-विवेचन ने पिता को भी धर्म के अभिमुख कर दिया। दमयंती को यौवन-वय प्राप्त होने पर, राजा उसके योग्य वर की खोज में लगा, किंतु दमयंती के योग्य कोई वर दिखाई नहीं दिया। दमयंती की वय अठारह वर्ष की हुई, तब नरेश ने सोचा—'पुत्री स्वयं विचक्षण है। वह अपने योग्य वर का चयन स्वयं कर ले, इसलिए स्वयंवर का आयोजन करना ही उत्तम है। उसने योग्य दूतों को विभिन्न राज्यों में भेजा और स्वयंवर में उपस्थित होने के लिए राजाओं और युवराजों को आमन्त्रित किया। निर्धारित समय पर सभी आमन्त्रित राजा, अपने राजकुमारों सहित कुंडिनपुर आये। कोशल नरेश निषध भी अपने पुत्र नल और कुबर सहित आ पहुँचे कुंडिनपुर के अधिपति महाराज भीमरथ ने सब का उचित स्वागत-सत्कार किया। स्वयंवर मण्डप तैयार करवाया और आगत नरेशों और राजकुमारों के योग्य आसनों की व्यवस्था की। निश्चित समय पर सभी प्रत्यासी बड़ी सज-धज के साथ आये और अपने-अपने आसन पर बैठे। राजकुमारी दमयंती अपनी सखियों, दासियों और चतुर प्रतिहारी के साथ एक देवी के समान शोभायमान होती हुई मण्डप में प्रविष्ट हुई। भीमरथ नरेश के निर्देशानुसार प्रतिहारी, प्रत्येक राजा और राजकुमार का परिचय एवं विशेषता बताती हुई धीरे-धीरे आगे बढ़ने लगी। जब वह निषध नरेश के सुपुत्र नल के समीप आई, तो उसे देखते ही, पूर्वभव के सम्बन्ध से प्रेरित हो कर युवराज नलकुमार के गले में वरमाला पहिना कर, पति रूप में वरण कर लिया। सभा ने राजकुमारी द्वारा हुए चुनाव एवं वरण की प्रशंसा की। किंतु

कृष्णराज कुमार को यह सम्बन्ध अखर गया। वह तत्काल आसन से उठ कर खड़ा हुआ और बोला;—

"दमयंती ने भूल की है। ओ मूर्ख नल! उतार यह वरमाला। तू इसके योग्य नहीं है। यह सुन्दरी मेरे लिये है। मैं इसको अपनी पत्नी बनाऊँगा। तू निकल जा यहाँ से। यदि तुझे अपनी शक्ति का घमण्ड है, तो उठ और अपने शस्त्र ले कर चल रणभूमि में। मुझ पर विजय पाये बिना तू दमयंती को प्राप्त नहीं कर सकेगा।"

कृष्णराज की गर्वोक्ति सुन कर नल हँसता हुआ बोला —

"दुष्ट! तू ईर्षा की आग में क्यों जल रहा है? दमयंती अपना वर चुनने में स्वतन्त्र थी। अब वह मेरी हुई और मेरी ही रहेगी। यदि तेरी मति भ्रष्ट हो गई और तुझे अपने बल का घमण्ड है, तो मैं तुझे शिक्षा देने के लिए तत्पर हूँ। चल और भुगत अपनी दुष्टता का फल।"

दोनों ओर की सेनाएँ शस्त्र सज्ज हो कर आमने-सामने खड़ी हो गई। इस विषम परिस्थिति को देख कर दमयंती चिन्ताग्रस्त हो गई। वह सोचने लगी;—"मेरे लिए युद्ध की तैयारी हो रही है। मैं कितनी दुर्भागिनी हूँ! मेरे ही कारण यह रक्तपात होने वाला है। हे देव! हे शान्ति एवं संतोषदायिनी शासनदेवी! बचाओ—इस मानव-संहारक युद्ध से। सन्मति दो इन ईर्षालु जीवों को। अपनी पवित्र शांति-वर्षा से ईर्षा और युद्ध की आग का बुझा दो। हृदयेश को विजय प्राप्त हो।"

इस प्रकार शुभ कामना करती हुई दमयंती ने नमस्कार महामन्त्र का स्मरण किया और मन में दृढ़ विश्वास से संकल्प किया—"मैं जिनेश्वर भगवंत की उपासिका हूँ। मेरे रोम-रोम में धर्म बसा हुआ है। जिनेश्वर भगवन्त स्वयं अपरिमित शान्ति के महासागर हैं। धर्म के प्रभाव से यह उपद्रव शीघ्र ही शांत हो जाय"—इस प्रकार भावपूर्वक बोलती हुई दमयंती ने अंजली भर कर दोनों सेनाओं पर जल छिड़का। उस जल के कुछ छिंटे कृष्णराज के मस्तक पर भी पड़े। शुद्ध हृदय की पवित्र एवं उत्कट भावनायुक्त जल के छिंटे लगते ही कृष्णराज ने सिर ऊँचा किया। उसने गवाक्ष में जलझारी लिये हुए शांत एवं पवित्र भावना वाली राजकुमारी दमयंती को देखा। उसे लगा जैसे कोई देवी अपने हाथ के संकेत से शांति और पवित्रता का सन्देश दे रही हो। उसकी ईर्षा की आग बुझ गई। वह शांत हो गया और शस्त्र झुका कर नलकुमार का सम्मान करने लगा। उसके शांत मन में नलकुमार एक भाग्यशाली उत्तम पुरुष लगा। वह तत्काल विनम्र हो कर कहने लगा;—

"महाभाग ! मैंने ईर्षावश आपका अपशब्दों से अपमान किया। यह मेरी वज्र-भूल थी। मैं आपका अपराधी हूँ। कृपया मेरा अपराध क्षमा करें।"

नलकुमार ने विनम्र हो कर आये हुए कृष्णराज का सत्कार किया और मिष्ट शब्दों से संतुष्ट कर बिदा किया। भीमरथ नरेश, अपने जामाता का प्रभाव देख कर अत्यंत प्रसन्न हुए और पुत्री के वर-चयन की प्रशंसा करने लगे। उन्होंने स्वयंवर में आये हुए सभी नरेशों को सम्मानपूर्वक बिदा किया और विवाहोत्सव रचा कर दमयंती का नल के साथ लग्न कर दिया। निषध नरेश, पुत्र का विवाह कर राजधानी लौट रहे थे। बन में वृक्ष के नीचे ध्यानारूढ़ एक मुनिराज खड़े थे। नलकुमार की दृष्टि मुनिराज पर पड़ी। उन्होंने पिता से कहा—

"पूज्य ! उस वृक्ष के नीचे कोई महात्मा खड़े हैं, दर्शन-वन्दन करना चाहिए।" वाहन से उतर कर पिता-पुत्र मुनिराज के समीप आये। वन्दना की। कुमार ने देखा—महात्मा के शरीर पर भ्रमरवृन्द मँडरा रहा है। कई भ्रमर उनके शरीर को डंक दे कर पीड़ित कर रहे थे। 'कदाचित् किसी मदान्ध गजराज ने अपने मदझरित गण्डस्थल को खुजालने के लिए महात्मा के शरीर से घर्षण किया हो ! उस घर्षण से गजराज का मद मुनिराज की देह से लिप्त हो गया हो और उसकी सुगन्ध से भौंरे उपद्रव कर रहे हों।" महात्मा की उत्कट साधना देख कर निषधराज प्रभावित हुए। उनकी भक्ति बढ़ी। उन्होंने महात्मा के शरीर को पोंछ कर साफ किया। भौंरों का उपद्रव दूर कर वे आगे बढ़े। दमयंती— युवराज्ञी का नगर-प्रवेश धूमधाम पूर्वक हुआ। नल-दमयंती के दिन सुखभोग पूर्वक व्यतीत होने लगे।

कुछ काल व्यतीत होने पर निषधराज ने युवराज नल का राज्याभिषेक और कुबर को युवराज पद देकर स्वयं मोक्ष-साधना में संलग्न हो गए। नल नरेश विधिवत् राज्य-संचालन और प्रजा-रंजन में व्यस्त रहने लगे। बुद्धि और पराक्रम सम्पन्न तथा शत्रुता से रहित, नल नरेश का शासन निराबाध चलने लगा। उनके राज्य में वृद्धि हुई। उनका शासन आधे भरत क्षेत्र पर चलता था। राजधानी से दो सौ योजन दूर तक्षशिला नगरी थी। वहाँ का राजा कदंब, नल नरेश के शासन को स्वीकार नहीं करता था और डाह रखता हुआ उद्दण्डतापूर्ण व्यवहार करता था। नल नरेश ने अपना दूत तक्षशिला भेजा और अधीनता स्वीकार करने के लिए सूचना करवाई। कदम्ब को अपने बाहुबल का गर्व था। उसने नल नरेश के प्रस्ताव को ठुकरा दिया और युद्ध करने के लिए तत्पर हो गया। नल नरेश भी सेना ले कर तक्षशिला पहुँचे और नगरी को घेर लिया। दोनों

ओर की सेना युद्ध-क्षेत्र में आमने-सामने जम गई और वाण-वर्षा करती हुई युद्ध करने लगी। सैनिकों और हाथी-घोड़ादि का व्यर्थ संहार रोकने के लिए नल ने कदम्ब को द्वंद्व-युद्ध के लिए प्रेरित किया। सेना का युद्ध रुक गया और दोनों वीर विभिन्न रीति से लड़ने लगे। कदम्ब भी योद्धा था, परंतु नल के समान नहीं। भिन्न-भिन्न प्रकार के दाव-पेंच लगा कर उसने देख लिया कि नल राजा से पार पाना कठिन है। वह अवसर देख कर खिसक गया और एकान्त में जा कर सर्वत्यागी संत हो, ध्यानारूढ़ हो गया। नल नरेश, कदम्ब मुनि के पास पहुँचे। उन्होंने कहा; —"युद्ध में तो मैं आप से विजयी रहा, किंतु धर्म-क्षेत्र में मैं आप की समानता नहीं कर सकता। हे मुनिराज! आप क्षमा-श्रमण बन कर आभ्यन्तर शत्रुओं पर विजय प्राप्त करें। मैं आपको वन्दना करता हूँ।"

कदम्ब-पुत्र जयशक्ति का राज्याभिषेक कर, नल नरेश राजधानी लौटे। उनका शासन निराबाध चलता रहा।

# जुआ खेल कर राज्य हारे × वन-गमन

नल नरेश का भाई कुवर, कुलांगार था। राज्य-लोभ ने उसे छिद्रान्वेषी वना दिया। वह नल के पतन के निमित्त की ताक में रहा। नल नरेश, न्याय-नीति और सदाचार से युक्त थे। परंतु वे द्युतक्रीड़ा के व्यसनी थे। जुआ खेलने में उनकी विशेष रुचि थी। वड़े-वड़े दाँव लगा कर वे पाशा फेंकते थे। कुवर ने नल से राज्य लेने का यही मार्ग उचित समझा। वह नल के साथ जुआ खेलने लगा। कभी नल की जीत होती, तो कभी कुवर की। नल द्युत-क्रीड़ा में प्रवीण था, किंतु दुर्भाग्य का जव उदय होता है, तो वड़े-वड़े निष्णात भी चूक जाते हैं। नल की पराजय का दौर चला। वह दाँव पर गाँव, नगर और मण्डल लगा कर हारने लगा और ज्यों-ज्यों हारता गया, त्यों-त्यों अधिक दाँव लगाता गया। उसकी हार से हितैषीजनों को चिन्ता होने लगी। वे 'हा हा कार' करने लगे। दवदन्ती ने भी नल से प्रार्थना की—'स्वामी! अव रुक जाइए। नहीं, नहीं, अव मत खेलिए—यह विनाशक खेल। यह खेल हमारा शत्रु वन रहा है। हम सवको विपत्ति में डाल रहा है। नाथ! जरा ठहरो और सोचो, अव तक कितना खो चुके। जो वचा है, उसे ही रहने दो। यदि आपको अपने अनुज वान्धव को राज्य देना ही है, तो यों ही दे दो; जो 'दान' तो कहा जायगा। हार से तो दान अच्छा ही है, परन्तु इस पापी

खेल को बन्द कर दो। स्वामिन् ! महापुरुषों ने इसे 'कुव्यसन' कहा है और इसके दुष्परिणाम बताये हैं। यह सब प्रत्यक्ष हो रहा है। खेल-खेल में राज्य गँवा रहे हो। इतनी आसक्ति किस काम की ? जिस धरा को अनेक भयानक युद्धों और लाखों मनुष्यों के रक्तपात से प्राप्त की, उसे खेल-खेल में गवाँ कर हँसी का पात्र मत बनो–देव !"

दमयंती की करुण-प्रार्थना भी नल को नहीं डिगा सकी। वहाँ से हट कर दमयंती अपने कुल-प्रधानों के पास गई और कहने लगी—"अपने स्वामी को इस विनाशकारी खेल से रोको।" प्रधानों ने भी प्रार्थना की, किंतु नल ने किसी की बात नहीं मानी और खेल में हारते-हारते, राज्य और दमयंती सहित सारा अन्तःपुर भी हार कर दरिद्र बन गया। अपने अंग के आभूषण भी द्यूतार्पण कर दिये। नल को दरिद्र बना कर कुबर ने कहा—

"अब आपका राज्य भवन और किसी भी वस्तु पर कोई अधिकार नहीं रहा। इसलिए अब आपको यहाँ से चला जाना चाहिए।

नल ने कहा;—"पुरुषार्थी को लक्ष्मी प्राप्त करना अधिक कठिन नहीं होता, किंतु तुझे घमण्ड नहीं करना चाहिए।"

नल अपने पहिने हुए वस्त्रों से ही वहाँ से निकल कर जाने लगा। नल को जाता हुआ देख कर दमयंती भी उसके पीछे जाने लगी। दमयंती को जाती देख कर कुबर क्रोधपूर्वक बोला;—

"दमयंती ! मैने तुझे दाँव पर जीता है। अब तू नल की पत्नी नहीं रही। तुझ पर मेरा अधिकार है। चल, तू अन्तःपुर में चल और अन्तःपुर को सुशोभित कर।"

कुबर के दुष्टतापूर्ण वचन सुन कर मन्त्री आदि शिष्ट-जनों ने कुबर से कहा—

"दमयंती सती है। यह दूसरे पुरुष की छाया का भी स्पर्श नहीं करती। इसलिए इसको रोकने की चेष्टा नहीं करनी चाहिए। तथा ज्येष्ठ-बन्धु की भार्या तो माता के समान होती है। कुलीन व्यक्ति उसे तुच्छदृष्टि से भी नहीं देखते, तब राज्य-परिवार में और राज्याधिकार पाने वाले व्यक्ति के मुँह से ऐसे शब्द नहीं निकलने चाहिए। यदि कुछ दुःसाहस किया, तो सती का कोप तुम्हें नष्ट कर देगा। अब तुम सभ्यतापूर्वक इन्हें विदा करो और इन्हें पाथेय सहित एक रथ भी दो।"

मन्त्रियों के परामर्श से कुबर ने दमयंती को जाने दिया और पाथेय सहित रथ भी दिया। नल ने पाथेय और रथ लेना अस्वीकार करते हुए कहा—

"मैं अपना आधे भरत-क्षेत्र का राज्य छोड़ कर जा रहा हूँ, तब रथ क्यों लूँ और

पाथेय भी कब तक मेरी पूर्ति करेगा ? नहीं, मैं नहीं लूंगा।"

—"राजेन्द्र ! हम आपके चिरकाल के सेवक हैं और आपके साथ ही वन में आना चाहते हैं, परंतु ये कुबर हमें रोकते हैं। ये भी इस राजवंश के ही वंशज हैं। यहाँ के राजवंश और राज्याधिकारी को सहयोग देना हमारा कर्त्तव्य है। इसलिए हम चाहते हुए भी आपके साथ नहीं आ सकते। इस विपत्ति के समय महारानी दमयंती ही आपकी पत्नी, सहधर्मिणी, मन्त्री, मित्र और सेविका है। आप इनकी सुख-सुविधा का पूरा ध्यान रखिये गा। हमें चिन्ता है कि महारानी दमयंती, शिरीष के पुष्प के समान कोमल चरण-वाली, कंकर-पत्थर काँटे और पथरिली-भूमि पर किस प्रकार चल सकेगी ? भयानक वन के कष्ट कैसे सहन कर सकेगी ? इस तीव्र उष्ण ऋतु की भयानक उष्णता, तवे के समान तपती भूमि और लू की झुलसा देने वाली लपटों में यह कोमलांगी किस प्रकार सुरक्षित रह सकेगी ? इसलिए हमारी प्रार्थना है कि आप रथ की भेंट स्वीकार कर लीजिए। आपका प्रवास कल्याणकारी हो।'

मन्त्रियों और शिष्ट-जनों की आग्रहपूर्ण प्रार्थना सुन कर नल ने रथ स्वीकार किया और दमयंती सहित रथ में बैठ कर नगर के बाहर जाने लगा। प्रयाण के समय दमयंती के शरीर पर मात्र एक ही वस्त्र था। राजरानी को एक ही वस्त्र से ढकी हुई और सर्वथा अकिंचन दशा में देख कर नगर की महिलाएँ रोने लगी।

नगर के मध्य हो कर रथ जाने लगा, तब उन्होंने दिग्गज के आलान-स्तंभ जैसा पाँच सौ हाथ ऊँचा एक स्तंभ देखा। नल, रथ के नीचे उतरे और जिस प्रकार हाथी, कदलीस्तंभ को उखाड़े, उसी प्रकार नल ने उस स्तंभ को उखाड़ डाला और फिर वहीं गाड़ दिया +। नल का ऐसा पराक्रम जान कर नागरिक जन आश्चर्य करने लगे। नल जब बालक थे और कुबर के साथ क्रीड़ा करने के लिए नगर के बाहर उद्यान में गए थे, तो वहाँ एक महाज्ञानी महात्मा थे। उन महर्षि ने कहा था कि—

"पूर्वभव में मुनि को दिये हुए क्षीर-दान के प्रभाव से यह नल, आधे भरत का स्वामी होगा। यह इस नगरी के दीर्घकाय स्तंभ को उखाड़े गा और इस नगरी का जीवन पर्यन्त स्वामी रहेगा।"

महर्षि के वचनों का पूर्वभाग तो सत्य सिद्ध हुआ, किंतु राज्य-त्याग ने भविष्य

+ यह राज्य उत्थापन और पुनः स्थापन की क्रिया का प्रतीक था। यदि कोई साम्राज्य की आज्ञा नहीं मानता, तो उसे राज्य से हटा दिया जाता और पुनः आज्ञा मानने पर राज्य पर स्थापित किया जाता। यह स्तंभ यही बतला रहा था।

को शंकास्पद बना दिया है। लगता है कि ये कुछ दिनों बाद पुनः लौटेंगे और अपना राज्य प्राप्त कर लेंगे। महर्षि का कहा हुआ भविष्य अन्यथा नहीं होता।"

इस प्रकार के उद्‌गार सुनता हुआ नल, नगर छोड़ कर बाहर चला गया। दमयंती का रुदन रुक ही नहीं रहा था। अश्रु-प्रवाह से उसका वस्त्र और रथ भीग रहे थे। रथ, वन में प्रवेश कर चुका था।

## नल-दमयंती का वियोग

रथ चलते-चलते भयानक वन में प्रवेश किया। नल ने दमयंती से पूछा;—"देवी! अभी हम बिना लक्ष्य के चले जा रहे हैं। हमारा प्रवास किसी निश्चित स्थान की ओर नहीं है। अब हमें गंतव्य स्थान का निश्चय करना है। कहो, हम कहाँ जाएँ?"

"स्वामिन्! अपन कुंडिनपुर चलें। विवाहोपरान्त वहाँ जाना हुआ ही नहीं। वहाँ जाने पर मेरे माता-पिता प्रसन्न होंगे और अपन भी सुखपूर्वक रह सकेंगे। मेरे माता-पिता पर कृपा कर वहीं पधारें।"

नल ने कुंडिनपुर की दिशा में रथ बढ़ाया। वे ज्यों-ज्यों आगे बढ़ते गए त्यों-त्यों अटवी की भयंकरता बढ़ती गई। व्याघ्र, सिंह, रींछ आदि क्रूर प्राणियों से भरपूर उस वन में तस्करों का समूह भी इधर-उधर घूम रहा था। म्लेच्छ एवं भील जाति के क्रूर लोग, मद्यपान कर के नाच रहे थे। कोई ढोल बजाता, तो कोई सींग फूंक कर बजाता और कोई उछल-कूद करता। कोई मल्ल-युद्ध में संलग्न था। उन सब का काम, चोरी, लूटमार और अपहरण कर के दुर्गम बन में छुप कर निश्चिंत हो जाना था। नल राजा के रथ को देख कर दस्यु-वर्ग प्रसन्न हुआ। वह सन्नद्ध हो कर रथ के निकट आने लगा। यह देख कर नल खड्‌ग हाथ में ले कर रथ से नीचे उतरा और तलवार घुमाता हुआ उस दस्यु-दल में घुस गया। दमयंती, नल के बाहुबल का पराक्रम जानती थी। वह रथ से नीचे उतरी और नल का हाथ पकड़ कर बोली—"ये तो बिचारे क्षुद्र पशु हैं। इनका रक्त बहाने में कोई लाभ नहीं। ये यों ही भाग जाएँगे।"

नल को रोक कर दमयन्ती एकाग्रता पूर्वक 'हुँ' कार करने लगी। उसके बार-बार किए हुए 'हुँ' कार शब्द, दस्युओं के कानों में हो कर तीक्ष्ण लोह-शलाका की भाँति मर्म-स्थल का भेदन करने लगे। दस्यु-दल दिग्मूढ़ बन कर पलायन कर गया। उनका पीछा

करता हुआ नल और उसके पीछे दमयन्ती बहुत दूर निकल गए। इधर एक दूसरा चोर-दल इनका रथ उड़ा कर ले गया। दुर्भाग्य का उदय वृद्धिगत था। विपत्ति उत्तरोत्तर बढ़ती जा रही थी। नल नरेश, अब अनाथ स्त्री-पुरुष की भाँति दमयन्ती का हाथ पकड़ कर बन में भटकने लगे। कोमलांगी दमयन्ती के कोमल चरण, नग्न पृथ्वी का प्रथम बार स्पर्श सहन नहीं कर सके। दो चरण चली भी नहीं थी कि रक्त की बूंदे निकल आई। वह भी वीरांगना थी। कष्ट की उपेक्षा करती हुई पति के साथ चलने लगी। नल, दमयन्ती के दुःख को जानता था। उसने देखा कि दमयन्ती के चरण-चिन्ह रक्त-रंजित हो रहे हैं। उसका हृदय आर्द्र हो गया। उसने दमयन्ती का पट्टवन्ध (जो पटरानी का सूचक था) फाड़ कर दमयन्ती के चरणों में बाँधा थोड़ी दूर चल कर दमयन्ती थक गई, तो एक वृक्ष के नीचे विठा कर नल अपने उत्तरीय वस्त्र से पंखे के समान वायु संचालन करने लगा। पलास-पत्र में पानी ला कर दमयन्ती की प्यास वुझाने लगा। दमयन्ती कष्ट से कातर हो कर बोली—"नाथ! अब यह अटवी कितनी शेष रही है?"

—"देवी! सौ योजन लटवी में से हम अभी केवल पांच योजन ही आये हैं। अभी तो ९५ योजन शेष रही है। अब धीरज रख कर सहन करने से ही हम पार पहुँच सकेंगे।"

दम्पति चलते रहे। सूर्यास्त का समय होने लगा। नल ने अशोक वृक्ष के पल्लव एकत्रित किये और उनके कठोर डंठल तोड़ कर शय्या के समान विछाया और दमयंती को शयन करने का आग्रह करते हुए कहा—"प्रिये! सो जाओ। मैं अन्तःपुर-रक्षक के समान तुम्हारी रक्षा करूँगा"। नल ने उस पल्लव-शय्या पर अपना उत्तरीय वस्त्र बिछाया। दमयंती अर्हंत भगवान् को नमस्कार कर, परमेष्ठि का ध्यान करती हुई सो गई।

नल चिन्ता-मग्न हुआ। अपनी दशा और गमन-लक्ष्य पर विचार करता हुआ वह सोचने लगा; —

—"जो पुरुष, ससुराल का आश्रय लेता है, उसका प्रभाव नष्ट हो जाता है। वह अधम पुरुष है। सम्पन्न अवस्था में, सुसराल के आग्रहपूर्ण आमन्त्रण पर, कुछ दिनों के लिये जाना तो शोभाजनक है, किंतु विपन्न अवस्था में दरिद्र वन कर दीर्घकाल के आश्रय के लिए जाना तो नितान्त अनुचित है। मुझे अपनी हीनतम अवस्था में वहां नहीं जाना चाहिए। लोग मेरी ओर अंगुली उठा कर हीन-दृष्टि से देखेंगे और कहेंगे—"ये पक्के खिलाड़ी हैं, जो राज्य गँवा कर, अब ससुराल की शरण में पड़े हैं।" मैं ऐसा अपमान कैसे सहन कर सकूंगा?"

## दमयंती को वन में ही छोड़ दिया

राजच्युत विपदग्रस्त नल नरेश के स्वाभिमान ने उन्हें ससुराल जाने से रोका। उन्होंने मन ही मन निश्चय कर लिया कि वे इस दशा में वहाँ नहीं जावेंगे। अब उनके सामने दमयंती की सुख-सुविधा का प्रश्न था। एक ही दिन के कष्ट में दमयंती की दशा, मुरझाई हुई चम्पकलता-सी हो गई थी। वह विदेश के कष्ट कैसे भोग सकेगी? अब जीवनयापन का आधार मजदूरी, नौकरी या दासवृत्ति के सिवाय और है ही क्या? यह कोमलांगी कैसे सहेगी ये दुःख? विचार के अन्त में नल ने दमयंती को वहीं छोड़ कर एकाकी चले जाने का निश्चय किया। उसने सोचा—"दमयंती को मेरे वियोग से अपार दुःख होगा, किंतु वह कुछ देर बाद सँभल जायगी और पितृगृह या ससुरगृह—जहाँ चाहे चली जायगी। उसकी सुरक्षा की तो कोई चिन्ता नहीं है। उसका शील और धर्म उसकी रक्षा करेगा और वह यथास्थान पहुँच कर सुखी हो जायगी।" यद्यपि नल के धैर्य का बाँध टूट रहा था, तथापि विवश था। उसके समक्ष और कोई चारा ही नहीं था। उसने साहस के साथ धैर्य धारण किया और छुरी से अपनी अंगुली चीर कर अपने रक्त से दमयंती के वस्त्र पर लिखा;—

"प्रिय जीवन-संगिनी! तुम मेरी प्राणाधार हो। मैं अपने हृदय को बरबस पत्थर बना कर तुमसे पृथक् हो रहा हूँ। इस भयानक बन में तुम्हें अकेली निराधार छोड़ कर जा रहा हूँ—भावी असह्य यातनाओं से बचाने के लिए। मेरा भविष्य अन्धकारमय है, दुःखपूर्ण है और अनेक प्रकार के विघ्नों से भरपूर है। तुम इन कष्टों को सहन नहीं कर सकोगी। मैं अपने दुष्कृत्य का फल स्वयं ही भोगूँगा। यदि भवितव्यता अनुकूल हुई, तो फिर कभी तुमसे मिलूँगा। तुम संतोष धारण करके अपने शरीर और मन को स्वस्थ रखना। जिस भवितव्यता ने वियोग का असह्य दुःख दिया, वही संयोग का परम सुख भी देगी। इस निकट के वृक्ष की दिशा में जो मार्ग जाता है, वह विदर्भ की ओर जाता है और उसके बाईं ओर का मार्ग कोशल की ओर। जहाँ तुम्हारी इच्छा हो, चली जाना और सुखपूर्वक रहना। आश्रित हो कर रहना मुझे अच्छा नहीं लगता, इसीलिए मैं जा रहा हूँ। मुझे क्षमा करदो देवी!"

मनुष्य जीवन में कभी ऐसा समय भी आता है, जब भावनाओं को दबा कर अनिच्छनीय कार्य करना पड़ता है। हृदय में उठते हुए वेगमय गुबार को दबाता हुआ और अश्रुपात करता हुआ, नल दमयंती को छोड़ कर चल दिया। वह आँखें पोंछ कर पीछे मुड़-मुड़ कर पत्नी को कातर-दृष्टि से देखता जाता था। जब तक वह दिखाई दी, मुड़-

मुड़ कर देखता रहा। कुछ दूर निकल जाने पर उसे विचार हुआ—"रात का समय है। यदि कोई सिंह-व्याघ्र आदि हिंसक पशु उसे अपना भक्ष बना ले, तो ?" वह लौटा और ऐसे स्थान पर छुप कर बैठा—जहाँ से सोती हुई प्रिया दिखाई दे। दमयंती को भूमि पर पड़ी देख कर नल का भावावेग उभरा—;"हा, दैव! यह महिला-रत्न, जिसे सूर्य की किरणें भी स्पर्श नहीं कर सकती थी, जिसने कभी भूमि पर पाँव नहीं रखा था, जिसकी सेवा में अनेक दास-दासियाँ सदैव उपस्थित रहती थी, वह कोशल देश की महारानी आज अनाथ दशा में एक दरिद्रतम स्त्री के समान, भूमि पर पड़ी है। हा, नल! तू कितना दुर्भागी, पापी और अधम है। तेरे दुराचरण और दुर्व्यसन के कारण ही यह राजदुलारी आज भिखारिणी से भी बुरी दशा में पड़ी है।" वह बैठा हुआ रोता रहा और सोती हुई प्रियतमा को देखता रहा। प्रातःकाल दमयंती को जाग्रत होती देख कर वह उठा और चल दिया।

## दमयंती का दुःसह प्रभात

उस समय दमयंती अर्द्ध-निद्रित अवस्था में एक स्वप्न देख रही थी। उसने देखा—एक सघन एवं पुष्प-फल से समृद्ध आम्रवृक्ष पर चढ़ी हुई वह मधुर फल खा रही है। इतने में ही एक मस्त हाथी आया और सूंड़ से वृक्ष को उखाड़ फेंका। वृक्ष के उखड़ते ही दमयंती गिर कर भूमि पर पड़ी। भय के मारे उसकी नींद उचट गई। उसका हृदय धड़क रहा था। प्रातःकाल का शीतल एवं सुगन्धित समीर भी उसे ठंडक नहीं दे सका। वह पसीने से सराबोर हो गई। उसने आँखे खोल कर देखा—स्वामी समीप नहीं हैं। तत्काल ही उसके हृदय में धसका हुआ।—'कहाँ गए ? किधर गए ? क्यों गए ?' अपने ही मन से प्रश्न किया। वह किससे पूछे-—उस निर्जन भयानक वन में ? कौन उत्तर दे उसे ? मन ने ही समाधान किया—'प्रातःकाल का समय है, शौच गए होंगे। हाथ मुंह धोने या मेरे लिए पानी लेने गये होंगे। अभी आजाएँगे।' फिर शंका हुई—"किसी किन्नरी ने तो उनका हरण नहीं कर लिया ?"

मन शांति चाहता है। यदि कोई दूसरा संतोष देने वाला नहीं हो, तो स्वयं ही अपना मन समझा कर क्षणिक शांति प्राप्त करता है। परंतु वह मनःकल्पित शांति कबतक रहती है ? थोड़ी ही देर में वे धूंए के बादल हट जाते हैं और दुःख दुगुने वेग से उमड़

आता है। यही हुआ। ज्यों-ज्यों क्षण बीतते गए, दमयन्ती की निराशा बढ़ने लगी, दुःख का घाव रिसने लगा और अन्त में हताश हो, पछाड़ खा कर गिर गई और मूर्च्छित हो गई। प्रातःकाल और शीतल वायु की ठण्डक के कारण वह अधिक समय मूर्च्छित नहीं रह सकी। सावचेत होते ही वह हृदय-द्रावक विलाप करने लगी। उसे आया हुआ प्रातःकालीन दुःस्वप्न भी उसके हृदय को चीर रहा था। उसने समझ लिया कि मैं पतिदेव रूपी आम्रवृक्ष पर बैठ कर सुगन्धित पुष्प और मधुर फल के समान राज्य-सुख भोग रही थी, परंतु दुर्देव रूपी गजराज ने मेरे पति रूप वृक्ष को उखाड़ दिया और मैं पति से दूर हो गई। हा, दुर्दैव ! अब मुझ हतभागिनी को पतिदर्शन होना दुर्लभ है। हे प्रभो !.......... वह बहुत रोई। पृथ्वी पर लोट-लोट कर रोती रही। उसका विलाप किसी क्रूर व्यक्ति के मन को भी कोमल बना कर आँखों से दो बूंद पानी टपका दे—ऐसा था। रो-रो कर हृदय का भार हलका होने पर उत्पन्न शिथिलता ने उसे कुछ सोचविचार के योग्य बनाया। वह उठबैठी और अपना वस्त्र ठीक किया। उसकी दृष्टि वस्त्र पर लिखे रक्त-वर्णी अक्षरों पर पड़ी। उसने तत्काल वस्त्र को ठीक करके पढ़ा। वह समझ गई—पति का पलायनवाद। पहले तो उसे कुछ संतोष हुआ कि —'पति के हृदय-सरोवर में मैं एक हंसिनी के समान रम रही हूँ। पति का प्रेम मेरे प्रति यथावत् है। मेरे हित को सोच कर और मुझे कष्टों से बचाने के लिए उन्होंने मेरा त्याग किया है।' किंतु पति-वियोग का विचार आते ही हृदय में ज्वाला के समान दुःख का आवेग भभक उठा। वह फिर रोने लगी और रोती-रोती पति को उपालंभ देती हुई बोली;—

"नाथ ! यह आपने क्या अनर्थ कर डाला ? आपसे दूर रह कर मैं सुखी रह सकूंगी क्या ? आपके बिना वे भव्य-भवन और राजसी-साधन मुझे सुखी कर सकेंगे ? मैं आपके साथ हजारों कष्ट सह कर भी संतुष्ठ रह सकती थी। आपकी छाया में रहते हुए मैं शान्ति से मर भी सकती थी। किंतु अब आपके बिना मेरा जीवन कैसे व्यतीत हो सकेगा ? मेरे हृदय में वियोग की ज्वाला दिन-रात जलती रहेगी। जल-जल और तड़प-तड़प कर जीवन बिताने से तो मरना ही उत्तम है, जिससे कुछ क्षणों में ही समस्त दुःखों से छुटकारा हो जायगा।"

दमयंती ने आत्म-घात कर मरने का विचार किया। उसने घुल-घुल कर जीवन बिताने का अपेक्षा मरना सुखदायक माना। उसने मरने का निश्चय करने के पूर्व पुनः सोचा। उसकी धार्मिक दृष्टि आत्मघात में बाधक बनी और पति आज्ञा भी आड़े आई। "पति की इच्छा है कि मैं सुरक्षित स्थान पर पहुँच जाऊँ और भावी-मिलन की प्रतीक्षा करूँ।

पितृगृह रह कर मैं पति की खोज भी करवा सकूँगी और धर्माचरण कर मनुष्य-जन्म सार्थक भी करती रहूँगी।" उसने मरने का संकल्प त्याग दिया। वह उठी और विदर्भ के मार्ग पर चलने लगी। उसे यत्रतत्र व्याघ्रादि हिंस्र-पशु मिलते और देखते ही गुर्राते, किंतु सती के धर्म-तेज के प्रभाव से वे उसके समीप नहीं आ सकते और दूर से ही टल जाते। विषधर भुजंग भी सती के मार्ग से दूर हट जाते। चिंघाड़ कर वेगपूर्वक आते हुए मदमस्त गजराज, पीठ फिरा कर टल जाते। वह अपनी धून में चलती रहती। पति के विचारों में इतनी तल्लीन कि बन की भयानकता का भी डर नहीं रहा। बबूलादि कंटिले वृक्षों के काँटों से छिल कर, शरीर से निकले रक्त-प्रवाहों से सारा शरीर रंग रहा था और उस पर उड़ कर जमी हुई धूल चिपक कर अपर त्वचा का आभास दे रही थी। उसे न तो अपने शरीर का भान था, न भूख-प्यास का। वह एक ही धून में चली जा रही थी। चलते-चलते उसे एक बड़ा सार्थ मिल गया। वह विशाल सार्थ, किसी राजा की सेना के पड़ाव के समान बहुत दूर तक फैला हुआ था। सार्थ पर दृष्टि पड़ते ही दमयंती की विचार-शृंखला टूटी। उसने सोचा—"यह कोई व्यावसायिक सार्थ होगा। यदि यह मेरा सहायक बने, तो मार्ग प्रशस्त हो जाय।

# सती ने डाकू-सेना को भगाया

वह सार्थ का अवलम्बन लेने का विचार कर ही रही थी कि अचानक एक विशाल डाकू-दल ने आ कर उस सार्थ को घेर लिया। सारा सार्थ और सार्थ-रक्षक-दल उसके सामने नगण्य था। दमयंती सार्थजनों को आश्वासन देती हुई ऊँचे स्वर से बोली;—"बन्धुओं! निर्भय रहो। यह डाकू-दल तुम्हारा कुछ भी नहीं बिगाड़ सकेगा। धीरज धरो।" इसके बाद वह डाकू-दल को सम्बोधित करती हुई बोली;—

"दुराशयी दस्यु-दल के सदस्यों! यदि तुम अपना हित चाहते हो, तो अपना घेरा उठा कर चले जाओ। यदि दुःसाहस किया, तो तुम्हें उस का फल भोगना पड़ेगा। जाओ, चले जाओ—यहाँ से।"

डाकू-दल ने सती के वचनों की उपेक्षा की। कुछ सदस्यों ने तो व्यंगपूर्वक हँसी उड़ाई और उछलकूद कर आक्रमण करने के लिए शस्त्र सँभाले। वैदर्भी ने मनोयोगपूर्वक एकाग्र हो कर "हुँ" कार शब्द किया। वह हुँकार दस्युगण के कर्ण-कुहर को छेदता हुआ शूल की भाँति हृदय में उतर कर, असह्य पीड़ा करने लगा। दस्यु-दल घेरा छोड़ कर भागा।

धर्म एवं सदाचार से पवित्र वनी आत्मा शक्तिशाली होती है। जो आत्मा जितनी अधिक आत्म-निष्ठ होती है, उसकी शक्ति उतनी संचित रहती है। उसकी आत्मा में और उसके वचन में ऐसी शक्ति होती है कि जो बड़े-बड़े दुर्दान्त दल को भी भयभीत कर दे। दमयंती की आत्मा में धर्म का आत्मीय-बल था। उस आत्म-बल ने बड़े-बड़े वीरों और पाशविक बल वाले सिंहों और गजेन्द्रों के भी छक्के छुड़ा दिये। दस्यु-दल के पलायन जैसी अप्रत्याशित चमत्कारिक घटना ने सारे सार्थ को प्रभावित कर दिया। सार्थ के सभी लोग यह मानने लगे कि—यह कोई देवी है और इसी ने हमारी रक्षा की है। सार्थपति ने आगे बढ़ कर देवी को प्रणाम किया और परिचय पूछा। दमयंती ने अपना परिचय और राज्य-त्याग पति-वियोग आदि समस्त घटनाएँ कह सुनाई। सार्थवाह प्रभावित होता हुआ बोला;—

"अहो! यह कैसी विडम्बना है? कौशल की महारानी इस दशा में? धन्य हो माता! तुमने अपनी प्रजा की इस भयानक वन में भी, एक कुल-देवी के समान रक्षा की आप मेरे डेरे में पधारें और निःसंकोच रहें। हमें अपकी सेवा का सौभाग्य प्राप्त होगा।"

## राक्षस को प्रतिबोध

दमयंती सार्थवाह के पटगृह (डेरे) में रहने लगी। उस समय मेघ-गर्जना के साथ वर्षा होने लगी। तीन दिन तक वर्षा की झड़ी लगी रही। समस्त भूमि पानी, कीचड़ और हरियाली से व्याप्त हो गई। सभी गड्ढे पानी से भर गये। मार्ग पानी और कीचड़ से पट गया। मार्ग पर चलना दुभर हो गया। चलने वाले के पाँवों में कीचड़ इतना लग जाता कि जो एक प्रकार के जूतों का आभास देता था। वर्षा रुकने के वाद दमयंती सार्थवाह के डेरे से निकल कर वन में चली गई। अन्य पुरुषों के साथ रहना उसे स्वीकार नहीं था। पति से बिछुड़ने के बाद ही दमयंती उपवासादि तपस्या करने लगी थी। वह धीरे-धीरे चली जा रही थी कि अचानक उसके सामने एक यमराज जैसा भयानक राक्षस आ खड़ा हुआ। उसका शरीर पर्वत जैसा विशाल, चेहरा विकराल, लम्बे-लम्बे दांत और मुंह में से भट्टी के समान अग्नि-ज्वाला निकल रही थीं। जीभ सर्प के समान लपलपा रही थी। उसका वर्ण काजल के समान काला और भयानक था। वैदर्भी को देखते ही वह बोला।

